७

रेवती उसके दूसरे दिन निर्दिष्ट समयके लगभग बीस मिनट पहले ही लैबोरेटरी देखने आ गया। सोहिनी तैयार नहीं थी, जल्दीमें रोजमर्राके मामूली कपड़े पहने ही उसे आना पड़ा रेवतीके सामने। रेवती समझ गया कि उससे गलती हुई है। बोला, "मेरी घड़ी ठीक नहीं चल रही मालूम होता है।"

सोहिनीने संक्षेपमें उत्तर दिया, "जरूर।"

इतनेमें जरा-सी कोई आवाज सुनकर रेवती मन-ही-मन चौंका, और दरवाजेकी तरफ देखने लगा। सुक्खन नौकर ग्लासकेसकी चाभियोंका गुच्छा लेकर भीतर आ रहा था।

सोहिनीने पूछा, "एक प्याला चाय मंगाऊं क्या?"

रेवतीने सोचा कि कहना चाहिए, 'हाँ।' बोला, "क्या हर्ज है।"

बेचारेको चाय पीनेकी आदत नहीं थी। जुकाम होनेपर बिल्वपत्रकी उकाली पिया करता है। मनमें उसके विश्वास था कि स्वयं नीला आयेगी चायका प्याला लेकर।

सोहिनीने पूछा, "कड़ी चाय पीते हो क्या तुम?"

चटसे कह बैठा, "हाँ।"

उसने सोचा कि ऐसे मौकेपर 'हाँ' कहना ही ठीक है। चाय आ गई, और वह कड़ी थी इसमें सन्देह नहीं। स्याही-सा रंग और नीम-सी कडुई। चाय लाया मुसलमान खानसामा। यह व्यवस्था भी उसकी परीक्षाके लिए थी। आपत्ति करनेको उसके मुँहसे कोई आवाज नहीं निकली। उसका यह संकोच अच्छा नहीं लगा सोहिनीको। उसने खानसामासे कहा, "चाय बनाके देते क्यों नहीं, मुबारक! ठंडी हुई जा रही है जो।"

खानसामाके हाथकी चाय पीनेके लिए वह बीस मिनट पहले नहीं आया यहाँ।

किनने दुःखसे ओठोंसे चाय लग रही थी, अन्तर्यामी ही जान रहे थे,

और जान रही थी सोहिनी। हजार हो, आखिर है तो औरत ही, दुर्गति देखकर सोहिनीसे रहा नहीं गया। बोली, "इस प्यालेको रहने दो, दूसरे प्यालेमें दूध दिये देती हूं, साथमें कुछ मिठाई और फल ले लो। सबेरे-सबेरे आये हो, शायद कुछ खा-पीकर नहीं आये होगे।"

बात सच है। रेवतीने सोचा था कि आज भी झुटनिकल-वर्गीदेकी पुनरावृत्ति होगी। किन्तु उस दिनके किनारेसे भी नहीं निकली सोहिनी। बेचारेके मुँहमें रह गया कड़ी चायका कड़ुआ स्वाद, और मनमें जम बैठी आशा-भंगकी तीखी अनुभूति।

इतनेमें प्रवेश किया अध्यापकने। कमरेमें घुसते ही वे रेवतीकी पीठ ठोंकते-हुए बोले, "क्या रे, हो क्या गया तुझे, बिलकुल ठंडा बरफ-सा हो रहा है! बबुआ-सा बैठा-बैठा दूध पी रहा है टुकुर-टुकुर। चारों तरफ जो-कुछ देख रहा है, यह क्या खिलौनोंकी दुकान है? जिनके आँखें हैं उन्होंने देखा है कि महाकालके चेले लोग आया करते हैं यहां ताण्डवनृत्य करने।"

"ओ-हो, क्यों सुना रहे हैं उल्टी-सीधी! बगैर खाये ही निकल पड़े थे घरसे सबेरे-सबेरे। यहां आये तो चेहरा सूखा-हुआ-सा मालूम हुआ।"

"लो, यहां भी बुआ-दि-सेकेण्ड मिल गई! एक बुआ जमायेंगी एक गालपर चपत, तो दूसरी बुआ दूसरे गालपर जमा देंगी प्यारकी मिट्ठी। बीचमें पड़कर लड़का बेचारा हो जायगा भीगी बिल्ली। असल बात क्या है जानती हो? लक्ष्मी जब स्वयं आती हैं अपनी गरजसे तब वे दिखाई नहीं देतीं, और जो लोग सात-सात मुल्क घूमकर उन्हें खोज निकालते हैं, पकड़ाई देती हैं वे उन्हींके हाथ। बिन-मांगे पानेके समान न-पानेका और कोई रास्ता ही नहीं। अच्छा बताओ तो, मिसेस, जाने दो मिसेस-विसेस, मैं तुम्हें सोहिनी ही कहा करूंगा, इसपर तुम चाहे नाराज होओ चाहे और-कुछ।'

"भला मैं नाराज क्यों होने लगी! कहिये न, 'सोहिनी'। 'तुम' कहें तो और भी अच्छा लगेगा।"

"तुम बातको प्रकट-रूपसे कहता हूं। तुम्हारे इस सोहिनी नामके साथ और-एक शब्दका मेल है, बहुत ही यथार्थ अर्थ है उसका। सबेरे सबेरे

उठते ही मैं तो हिनी-हिनी किसी-किनीकी धुनमें उन दोनों शब्दोंको मिलाकर मन-ही-मन खजरी बजाना शुरू कर देता हूं।"

"केमिस्ट्रीकी रिसर्चमें मेल करनेका आपको अभ्यास है, यह उसीका एक पुछल्ला है।"

"मेल मिलानेमें मरते भी हैं बहुतसे लोग। ज्यादा छेड़छाड़ करना भी ठीक नहीं,—घोरतर दाह्य पदार्थ है 'मेल'।"

इतना कहकर अध्यापक ठहाका मारकर हँस उठे।

फिर बोले, "नहीं नहीं, इस बच्चेके सामने इन सब बातोंकी आलोचना करना उचित नहीं। बारूदके कारखानेमें आज तक इसने ऐप्रेण्टिसी भी नहीं शुरू की। बुआका आँचल इसे रोके-हुए है, और वह है 'नॉन्‌कॉम्बस्टिब्ल।"

रेवतीका स्त्रैण-चेहरा लाल-सुर्ख हो उठा।

"सोहिनी, मैं तुमसे पूछना चाहता था, आज सवेरे-सवेरे क्या तुमने इसे अफीम खिला दी है? ऐसा ऊंघ क्यों रहा है यह?"

"खिलाई भी हो तो वह अनजानमें।"

"रेवू, चल उठ, उठ यहांसे! स्त्रियोंके सामने इस तरहसे मुँहचोर होकर नहीं रहना चाहिए। इससे इनलोगोंके दिमाग चढ़ जाते हैं। बीमारीकी तरह ये तो सिर्फ पुरुषोंकी कमजोरियां ढूढ़ती फिरती हैं, छिद्र पाते ही टेम्परेचर बढ़ा देती हैं दनसे। यह सब्जेक्ट मुझे मालूम है, इसलिए लड़कोंको सावधान कर देना पड़ता है। मेरी तरह जिनपर चोट पड़ चुकी है और मरे नहीं हैं, उन्हींसे पाठ लेना चाहिए। रेवू, कुछ ख्याल न करना, वत्स! जो लोग बात नहीं करते, चुप बने रहते हैं, वे ही सबसे बढ़कर भयंकर होते हैं। चल तो, तुझे लैबोरेटरी घुमा लाऊं। वो देख, दो गैल्वैनोमिटर, एकदम लेटेस्ट। वो देख, हाई-वैक्युअम पम्प, यह देख, माइक्रोफोटोमिटर। यह परीक्षा-पास करानेवाली कदली-काण्डकी नाव नहीं है। एक बार यहां आसन जमाकर बैठ तो देखूं। तुम्हारा वह गजी-खोपड़ीका प्रोफेसर—नाम नहीं लेना चाहता उसका—देखूं उसका मुंह इत्ता-सा निकल आता है या नहीं। जब तू मेरा छात्र था तब मैंने तुझसे नहीं कहा था कि तेरी नाकके सामने लटक रहा है

भविष्य! लापरवाही करके उसे नष्ट मत कर देना। तेरी जीवनीके प्रथम अध्यायके एक कोनेमें मेरा नाम भी अगर छोटे अक्षरोंमें लिखा रहे, तो वही होगी मेरी गुरुदक्षिणा।"

देखते-देखते विज्ञानी जाग उठा। चमक उठीं उसकी दोनों आँखें। चेहरा एकदम भीतरसे बदल गया। मुग्ध हो गई सोहिनी, बोली, "तुम्हें जो भी कोई जानते हैं वे सभी तुम्हारे विषयमें इतनी जबरदस्त उन्नतिकी आशा करते हैं जो रोजमर्राकी नहीं किन्तु चिरकालकी है। पर, आशा जितनी बड़ी होती है उतनी ही बड़ी उसकी बाधा भी होती है भीतर और बाहर।'

अध्यापक चौधरीने रेवतीकी पीठपर फिर एक जबरदस्त थपका जमा दिया। झनझना उठी उसकी रीढ़। चौधरीने अपने भारी गलेसे कहा, "देख, रेवू, जिस महान भविष्यका वाहन होना चाहिए था ऐरावतको, कजन वर्तमान उसे जोत देता है बैलगाड़ीमें, कीचड़में फँसकर वह पड़ी रह जाती है अचल होकर। सुनती हो, सोहनी, सुनो?—नहीं नहीं, पीठ नहीं ठोकूँगा। सच-सच बताना. बात मैंने कैसे अच्छे ढंगसे बनाकर कही है?"

"बहुत सुन्दर!"

'इसे लिख रखो अपनी डायरीमें।'

"जरूर।'

"बातका अर्थ तो समझ गया न, रेवी!"

"शायद समझ गया।"

"याद रखना, विशाल प्रतिभाका दायित्व भी विशाल होता है। वह तो किसीकी निजी चीज नहीं है। उसकी जिम्मेदारी अनन्तकालके प्रति है। सुन रही हो, सुनो, सुन रही हो? क्या बात कही है मैंने?"

"बहुत ही अच्छी कही है। पुराने जमानेके राजा होते न, तो गलेसे मोतियोंकी माला उतारकर—"

"वे तो मर चुके सब, किन्तु—"

'किन्तु अभी नहीं मरा। याद रहेगी।'

रेवतीने कहा, "डरनेकी कोई बात नहीं, कोई भी बात मुझे दुर्बल नहीं कर सकती।"

कहकर वह सोहिनीके पैर छूनेके लिए आगे बढ़ा। सोहिनीने जल्दीसे रोक दिया।

चौधरीने कहा, "अरे, किया क्या तुमने! पुण्यकर्म न करनेमें दोष है, और पुण्यकर्ममें बाधा देनेमें और भी अधिक दोष है।"

सोहिनीने कहा, "प्रणाम यदि करना ही हो तो वहां करो।"—कहते-हुए उसने वेदीपर रखी-हुई नन्दकिशोरकी मूर्ति दिखा दी। धूप जल रही थी वहां, और एक थालीमें रखे थे बहुतसे फूल।

बोली, "पतितोद्धारकी कथा पुराणोंमें पढ़ी है। मेरा उद्धार किया है इन्हीं महापुरुषने। बहुत नीचे उतरना पड़ा था, अन्तमें उठाके बिठा सके थे ये—पासमें कहनेसे मिथ्या कहना होगा—अपने चरणोंके नीचे। विद्याके मार्गमें मनुष्यके उद्धार करनेकी दीक्षा इन्हींने दी थी मुझे। कह गये हैं, लड़की जमाईका घमण्ड बढ़ानेके लिए उनके जीवनका खान-खोदकर-निकाला-हुआ रत्न मैं घूरेके ढेरमें न फेंक दूं। कह गये हैं, 'यहीं रखे जाता हूं मैं अपनी सद्गति, और अपने देशकी सद्गति'।"

अध्यापकने कहा, "सुन लिया न, रेवू? यह होगी ट्रस्ट-सम्पत्ति, और तुमपर सौंपा जायगा इसका कर्तृत्व।"

रेवतीने जरा-कुछ चंचलताके साथ कहा, "कर्तृत्व लेनेके योग्य मैं नहीं हूं। यह मुझसे नहीं होगा।"

सोहिनीने कहा, "नहीं होगा! छिः, यह क्या पुरुषों-जैसी बात हुई?"

रेवतीने कहा, "मैं हमेशासे विद्याभ्यास करता आया हूं, ऐसे कार्यका भार कभी नहीं लिया मैंने।"

चौधरीने कहा, "अण्डा फोड़नेके पहले बतक कभी भी तैरी नहीं, बादमें तैरती देखी गई है। तुम्हारा भी आज अण्डेका आवरण टूटेगा।"

सोहिनीने कहा, "डरो मत, मैं रहूंगी तुम्हारे साथ-साथ।"

रेवती आश्वस्त होकर चला गया।

मोहिनी अध्यापकके चेहरेकी तरफ देखती रही।

चौधरीने कहा, "दुनियामें बेवकूफ बहुत तरहके होते हैं, उनमें पुरुष बेवकूफ ही सर्वश्रेष्ठ है। किन्तु याद रखना, दायित्व हाथमें लिये बगैर दायित्वकी योग्यता भी नहीं आती। मनुष्यको दो हाथ मिले हैं इसीलिए वह हुआ है मनुष्य। अगर उसे दो खुर और मिल जाते, तो साथ-साथ उसके मलने-लायक एक पूछ भी निकल आती। तुम्हें क्या रेवतीके हाथोंके बदले खुर दिखाई दे रहे हैं क्या?"

"नहीं, मुझे अच्छा नहीं लग रहा है। औरतोंके हाथमें ही जो पले पनपे हैं उनके दूधके दांत कभी नहीं टूटते। भाग्य मेरा! आपके रहते हुए मैंने और-किसीकी बात सोची ही क्यों?"

"तबीयत खुश हो गई सुनकर। जरा समझा तो दो क्या गुण पाया मेरे अन्दर?"

"लोभ नहीं है आपके मनमें जरा भी।"

"इतनी बड़ी निन्दा! लोभ-जैसी चीजका लोभ नहीं मुझे? — काफी है, बहुत है—"

मुँहकी बात छीनकर अध्यापकके दोनों गालोंपर दो चुम्बन जड़ दिये सोहिनीने, और तुरत हट आई अपनी जगहपर।

"किस खातेमें जमा हुआ यह, सोहिनी?"

"आपसे जो ऋण मिला है उसे तो मैं चुका नहीं सकती कभी, सिर्फ ब्याज देती जाती हूं।"

"पहले दिन एक बार, और आज दो बार! बराबर इसी तरह वृद्धि होती रहेगी क्या?"

"सो तो होगी ही, ब्याज दर-ब्याज, चक्रवृद्धिके नियमसे।"

८

चौधरीने कहा, "क्यों सोहिनी, आखिर अपने पतिके श्राद्धमें तुमने मुझे पुरोहित बना ही डाला? बड़ी मुसीबत है, बड़ी-भारी जिम्मेदारी ठहरी, इसे

पार पड़ेगी? जिसका अस्तित्व टटोले भी कहीं मिलता, उसे प्रसन्न करना! यह तो बँधे-दस्तूरकी दान-दक्षिणा नहीं, जो—"

"आप भी तो बँधे-दस्तूरके गुरु-पुरोहित नहीं हैं, आप जो भी कुछ करेंगे वही होगी विधि-पद्धति। दानकी व्यवस्था तैयार कर रखी है तो?"

"कई दिनोंसे मैं तो यही काम कर रहा हूं। दुकान-बाजार भी कम नहीं घूमा। दान-सामग्री सजाई जा चुकी है नीचेके बड़े कमरेमें। इहलोककी आत्माएँ जो उन्हे हड़पेंगी वे भर-पेट खुश होंगी, इसमें कोई सन्देह नहीं।"

चौधरीके साथ-साथ नीचे जाकर सोहिनीने देखा कि सायन्स-पढ़नेवाले विद्यार्थियोंके लिए तरह-तरहके यंत्र, तरह-तरहके मॉडेल, नानाप्रकारकी पुस्तकें, माइक्रोस्कोपकी बहुत-सी स्लाइडें और बायोलॉजीके बहुत-से नमूने लाकर रखे गये हैं। और, प्रत्येक चीजके साथ नाम और ठिकाना लिखे कार्ड लगे-हुए हैं। ढाई सौ विद्यार्थियोंके लिए चेक लिखे तैयार हैं साल-भरकी वृत्तिके। खर्चके विषयमें जरा भी कहीं कोई संकोच नहीं किया गया है। बड़े-बड़े धनी-मानियोंके श्राद्धमें जो ब्राह्मण-विदाई दी जाती है उससे इस दक्षिणाका खर्च बहुत ज्यादा है। किन्तु विशेष-रूपसे कहीं दृष्टिगोचर नहीं होता इसका समारोह।

"पुरोहित-विदाईमें क्या दक्षिणा देनी होगी, सो तो आपने लगाई ही नहीं कहीं?"

"मेरी दक्षिणा है तुम्हारी प्रसन्नता।"

"प्रसन्नताके साथ-साथ आपके लिए रख रखा है यह क्रोनोमिटर। जर्मनीसे खरीदकर मंगवाया था इसे उन्होंने,—बराबर यह उनके रिसर्चके काममें आता था।"

चौधरीने कहा, "जो भावना मनमें उठ रही है, उसके लिए भाषा नहीं है। फालतू बात मैं कहना नहीं चाहता,—मेरी पुरोहिताई आज सार्थक हुई।"

"और-एक आदमी है, आज उसे मैं भूल नहीं सकती,—हमारे यहँका मानिक,—उसकी विधवा बहू है।"

"मानिक कौन?"

"वह था लैबोरेटरीका हेड-मिस्त्री। आश्चर्यजनक हाथ था उसका। बारीकसे बारीक काममें भी बाल-बराबर फर्क नहीं होता था. मशीन-पुरजोंका तत्त्व समझनेमें उसकी बुद्धि थी अभ्रान्त। उसे वे अति निकट-मित्रके समान देखते थे। गाड़ीमें बिठाकर ले जाते थे बड़े-बड़े कारखाने दिखानेके लिए। एक तरफ वह था शराबी, उसके नीचे काम करनेवाले 'छोटा-आदमी' समझकर उसकी अवज्ञा करते थे। वे कहा करते थे, 'वह गुणी आदमी है, उसके वे गुण बनाये नहीं जा सकते, और न ढूंढे ही मिलेंगे कहीं।' उनकी दृष्टिमें उसका सम्मान काफी मात्रामें था। इसीसे आप समझ जायेंगे कि क्यों उन्होंने मुझे अन्त तक इतना सम्मान दिया। मेरे अन्दर जो मूल्य उन्होंने देखा था उसकी तुलनामें दोषका वजन उनकी दृष्टिमें था अत्यन्त सामान्य। जिस जगह मुझ जैसी 'पाजी-चीज़' पर वे असम्भव-रूपसे विश्वास करते थे उस जगह उनके उस विश्वासको मैंने जरा भी नष्ट नहीं किया। आज तक उसकी रक्षा कर रही हूं मन-प्राणसे। इतना वे और-किसीसे भी नहीं पाते थे। जहां मैं छोटी थी वहां उनकी नजरोंमें नहीं पड़ी मैं, किन्तु जहां मैं बड़ी हूं वहां उन्होंने मुझे पूरा सम्मान दिया है। मेरा मूल्य अगर उनकी नजरोंमें न आता तो मैं किस रसातलमें चली जाती, आप ही बताइये। मैं बहुत बुरी हूं, किन्तु मैं खुद ही कहती हूं कि मैं बहुत अच्छी हूं, —नहीं तो मुझे वे किसी भी हालतमें सहन नहीं कर सकते थे।"

"देखो, मोहिनी, मैं अहंकारके साथ ही कहूंगा, मैंने शुरूसे ही जान लिया था कि तुम बहुत अच्छी हो। सच्चे कामकी अच्छाई होनी तो जरूर, लग जानेपर फिर उसका दाग नहीं छूटता।"

"कुछ भी हो, मुझे और-कोई आदमी चाहे जो भी समझता हो, पर उन्होंने जो मान दिया है वह आज तक टिका हुआ है, और मेरे जीवनके अन्तिम दिन तक टिका रहेगा।"

"देखो, मोहिनी, मैं तुम्हें जितना ही देख रहा हूं उतना ही समझ रहा हूं कि तुम उस जातिकी लड़की नहीं हो जो 'पति' शब्द सुनते ही विगलित हो जाती है।"

"नहीं, सो मैं नहीं हूं। मैंने देखी है उनके भीतरकी शक्ति, पहले ही दिनसे जान गई हूं मैं कि वे आदमी हैं, मैं शास्त्र मिलाकर पतिव्रतापन नहीं करने बैठी। मैं दावेके साथ ही कहती हूं कि मेरे अन्दर जो रत्न है, वह एकमात्र उन्हींके कण्ठ-हारमें लटकने-योग्य था, और-किसीके नहीं।"

इतनेमें नीला आ गई कमरेमें। बोली, "अध्यापकजी, कुछ खयाल न कीजियेगा, मासे कुछ बात करना है।"

अध्यापकने कहा, "खयाल करनेकी कोई बात नहीं, बेटी, अब मैं जा रहा हूं लैबोरेटरीमें। रेवती कैसा काम कर रहा है, देख आऊं जाकर।"

नीलाने कहा, "कोई डरकी बात नहीं। काम अच्छा ही चल रहा है। मैंने किसी-किसी दिन खिड़कीके बाहरसे देखा है, वे सिर झुकाये लिखते ही रहते हैं,—नोट लिखा करते होंगे। कभी-कभी दांतोंमें कलम दबाकर सोचा भी करते हैं। मेरा तो वहां प्रवेश निषिद्ध है,—इसलिए कि कहीं मेरे जरिये सर आइजकका ग्रैविटेशन हिल-डुल न जाय। उस दिन मा किसीसे कह रही थीं कि वे 'मैग्नेटिज्म'-सम्बन्धी खोज कर रहे हैं, वहां किसीका गमनागमन होता है तो कांटा हिल जाता है, खासकर लड़कियोंके जानेसे।"

चौधरी ठहाका मारकर हँस पड़े। बोले, "बेटी, लैबोरेटरी तो अपने भीतर ही है, मैग्नेटिज्म-सम्बन्धी काम तो वहां चला ही करता है, कांटेको जो हिला देती हैं उनसे डरना ही पड़ता है। दिग्भ्रम हो जाता है न!—अच्छा तो अब चल दिया।"

नीलाने अपनी मासे कहा, "मुझे अब और कितने दिन अपने आंचलमें बांधके रखोगी, मा? रख तो सकोगी नहीं, सिर्फ दुःख ही पाओगी।"

"तू क्या करना चाहती है बता?"

नीलाने कहा, "तुम्हें तो मालूम है, लड़कियोंके लिए एक हाइयर स्टडी मूवमेण्ट चालू हुआ है, तुम उसमें काफी रुपया भी दे चुकी हो। वहां मुझे काममें क्यों नहीं लगा देतीं?"

"मुझे डर है, कहीं तू ठीकसे न चली तो?"

"सब तरहका चलना बन्द कर देना ही क्या ठीक चलनेका रास्ता है?"

"सो तो नहीं है, मुझे भी मालूम है, सोच तो इसी बातका है मुझे।"

"तुम खुद न सोचकर अब मुझे सोचने दो। आखिर तो सोचना पड़ेगा ही मुझे। मैं अब दूध-पीती बच्ची नहीं हूं। तुम सोचती हो कि इन-सब पब्लिक जगहोंमें तरह-तरहके आदमी आते-जाते हैं, इसलिए इसमें विपत्तिकी सम्भावना है। संसारसे आदमियोंका जाना-आना तो बन्द होगा नहीं तुम्हारे लिए। और न तुम्हारे हाथमें ऐसा-कोई कानून ही है कि तुम उनके साथ मेरे परिचयको बिल्कुल रोक रखो।"

"जानती हूं, सब जानती हूं मैं। डरती भी हूं कि डरके सब कारणोंको रोक नहीं सकती। — तो, तू उनलोगोंके हाथपर स्टडी सर्कलमें भरती होना चाहती है?'

"हां, चाहती हूं।"

"अच्छा, ठीक है। यहांके पुरुष अध्यापकोंको एक-एक करके जहन्नुमका रास्ता दिखाके छोड़ेगी तू, मुझे मालूम है। तुझे सिर्फ एक वचन देना होगा मुझे। किसी भी हालतमें रेवतीके पास तू हरगिज नहीं फटक सकती। और न कभी किसी बहानेसे लैबोरेटरीमें ही जा सकती है।'

"मा, तुमने मुझे क्या समझ रखा है, मेरी कुछ समझमें ही नहीं आता। मैं फटकने जाऊंगी तुम्हारे उस टुटपुंजिये सर आइजक न्यूटनके पास! ऐसी रुचि है मेरी? — सर जानेपर भी नहीं।"

सकोच अनुभव करनेपर रेवती अपने शरीरको टेढ़ा कर जिस ढंगसे बगलें झांकने लगता है उसकी नकल करते-हुए बोलने लगी, "उस स्टाइलके पुरुषको लेकर मेरा काम नहीं चल सकता। जो लड़कियां बूढ़े-बच्चोंका लालन-पालन करना पसन्द करती हैं, तुम्हारे स्टाफको जिलाये रखना चाहिए उन्हींके लिए। यह मारनेके लायक शिकार ही नहीं।"

"जरा-कुछ बना-बनाकर बात कर रही है, लीला, इसीसे डर लगता है कि यह ठीक तेरे मनकी बात नहीं है। और कोई बात नहीं, इसके सम्बन्धमें तेरे मनका भाव चाहे कुछ भी हो, अगर उसे तू छिपाना चाहेगी तो वह तेरे लिए अच्छा नहीं होगा।'

"कब तुम्हारी क्या मरजी होती है, कुछ समझमें नहीं आता, मा! उसके साथ मेरा ब्याह करनेके लिए तुम मुझे गुड़िया सजाके ले गईं थीं, सो क्या मैं समझी नहीं थी? इसीलिए क्या तुम मुझे उसके पास ज्यादा जाने-आनेकी मनाही कर रही हो कि कहीं अधिक परिचयकी रगड़ लगके पालिश न खराब हो जाय?"

"देख, नीला, मैं तुझसे कहे देती हूं, तेरे साथ उसका ब्याह हरगिज नही हो सकता।"

"तो फिर, मैं अगर मोतीगढ़के राजकुमारसे ब्याह करना चाहूं?"

"मरजी हो तो कर लेना।"

"उसमें एक सुभीता यह है कि उसके तीन ब्याह हो चुके हैं,—मेरी जिम्मेदारी बहुत-कुछ हलकी रहेगी। और फिर वह शराब पीकर 'नाइट क्लबों' में लड़खड़ाता रहता है,—उस समय भी मुझे फुरसत मिला करेगी।"

"अच्छा ठीक है, जैसी तेरी मरजी। किन्तु रेवतीके साथ तेरा ब्याह मैं हरगिज नहीं होने दूंगी।"

"क्यों, तुम्हारे उस सर आइजक न्युटनकी बुद्धिमें मैं क्या भांग घोल दूंगी?"

"बस, बहसकी जरूरत नहीं,—जो कह दिया है उसे याद रख!"

"वे खुद ही अगर कंगलापन करें?"

"तो उसे यह मुहल्ला छोड़ना पड़ेगा,—अपने अन्नसे तू उसे पालना पोसना, तेरे बापके रुपयोंमेंसे उसे एक कौड़ी भी नहीं मिलेगी।"

"गजब रे गजब! तब तो दूरसे ही नमस्कार है सर आइजकको।"

उस दिनकी बातचीत यहीं खतम हो गई।

## ६

"चौधरी साहब, और तो सब ठीक चल रहा है। लेकिन लड़कीकी दुश्चिन्ता मुझे खाये जा रही है। वह किधर किस ताकमें फिर रही है, क्या कर रही है, मेरी कुछ समझमें नहीं आता।"

चौधरीने कहा, "और फिर उसके पीछे कौन किस ताकमें फिर रहा है, यह भी तो चिन्ताका विषय है। हुआ क्या, इधर कुछ दिनोंसे चारों तरफ एक ही अफवाह फैली हुई है कि लैबोरेटरीकी रक्षाके लिए तुम्हारे पति बेहद रुपया छोड़ गये हैं। लोगोंकी जबानोंपर उसकी संख्या बढ़ती ही चली जा रही है। अब तो यह हालत है कि राज्य और राजकन्याके विषयमें बाजारमें फाटकेबाजी शुरू हो गई है।"

"राजकन्या मिट्टीके मोल बिकेगी, इसका तो मुझे पक्का भरोसा है, किन्तु मेरे जीते-जी राज्य सस्तेमें नहीं बिक सकता।"

"किन्तु लोगोंका आयात तो शुरू हो गया है! उस दिन अचानक देखता क्या हूं कि हमारे ही यहांके अध्यापक मजूमदार सिनेमासे निकल रहे हैं नीलाके साथ हाथमें हाथ दिये! मुझे देखते ही गरदन फेर ली दूसरी तरफ। लड़का अच्छे-अच्छे विषयोंपर लेक्चर देता फिरता है, देश-हितके विषयमें तो उसकी वाणी खिलने लगती है अनायास ही! किन्तु उस दिन उसकी टेढ़ी गरदन देखकर स्वदेशके लिए मुझे चिन्ता होने लगी है।'

"चौधरी साहब, हुक्का तो टूट चुका।"

"टूट तो चुका ही। अब इस गरीबको भी अपना थाली-लोटा सम्हालना पड़ेगा।"

"मजूमदारोंके मुहल्लेमें महामारी चलती है तो चलने दो,—मुझे डर है रेवतीका।"

"फिलहाल कोई डर नहीं। गहराईमें डूबा-हुआ है। अच्छा काम कर रहा है।"

"सब ठीक है, चौधरी साहब, किन्तु एक जगह जो वह घोर अनाड़ी है। मातृकुलमें भले ही वह उस्ताद हो, किन्तु, जिसे तुम 'मेट्रियार्की' कहते हो, उस राज्यमें उसके लिए जबरदस्त खतरा है।"

"तुम्हारा कहना ठीक है। उसे एक बार भी 'टीका' नहीं दिया गया। इस हमलेपर बचाना कठिन हो जायगा।'

"रोज एक बार आपको देख जाना होगा उसे।"

"पर, और-कहींसे वह छून न ले आवे। आखिर इस उमरमें मुझे न बेमौत मरना पड़े! डर मत जाना, हो तो आखिर स्त्री ही, फिर भी आशा करता हूं कि मजाक शायद समझ सकती हो। मैं तो पार हो आया हूं एपिडेमिकका मुहल्ला। अब छू जानेपर भी छूत नहीं लगती। लेकिन सामने एक मुश्किल आ खड़ी हुई है। परसों मुझे जाना पड़ेगा गुजरानवाला।"

"यह भी मजाक है क्या? स्त्री-जातिपर दया कीजियेगा।"

"मजाक नहीं। मेरे सहपाठी अमूल्यचरण अढ्डी थे वहांके डाक्टर। बीस-पचीस सालसे वहां प्रैक्टिस कर रहे थे। कुछ सम्पत्ति भी इकट्ठी की थी। अचानक स्त्री-पुत्रोंको छोड़कर मर गये वे हार्टफेल होकर। देन-लेन सब चुकाकर जमीन-जायदाद बेचकर उनलोगोंको उद्धार करके ले आना पड़ेगा यहां। कितने दिन लगेंगे, ठीक नहीं कह सकता।"

"इसपर तो कुछ कहा नहीं जा सकता।"

"इस संसारमें कहा तो किसीपर भी कुछ नहीं जा सकता, सोहिनी! निर्भय होकर कहो, 'जो होगा ही, वह हो।' जो लोग भाग्य मानते हैं वे गलती नहीं करते। हम सायन्टिस्ट भी तो कहते हैं, अनिवार्यमें एक बाल बराबर भी फर्क नहीं आ सकता। जब तक कुछ करनेका हो, करो; जब किसी भी तरह कुछ न कर सको, बोलो, बस।"

"अच्छा ठीक है।"

"जिस मजुमदारकी बात मैंने कही है, वह उतना खतरनाक नहीं उस दलमें। दलवाले उसे अपने गुटमें मिलाये रखते हैं इज्जत बचानेकी गरजसे। और-और जिन लोगोंकी बात सुनी है, चाणक्यके मतानुसार उनसे सौ हाथ दूर रहनेपर भी चिन्ताका कारण बना ही रह जाता है। अटर्नी है एक बांकेबिहारी, उसका आश्रय लेना और 'ऑक्टोपस'के साथ आलिंगन-पाशमें आबद्ध होना एक ही बात है। धनी विधवाका गरमागरम खून उनलोगोंको बहुत पसन्द है। एक खबर सुन रक्खो पहलेसे, अगर कुछ करनेका हो तो करना। और अन्तमें मेरी फिलॉसॉफी भी याद रखना!"

"देखिये, चौधरी साहब, रखिये आप अपनी फ़िलॉसॉफी। मैं नहीं

मानूंगी आपके अदृष्टवादको, नहीं मानूंगी मैं आपके कार्य-कारणके अमोघ विधानको अगर मेरी 'लैबोरेटरी'पर किसीका हाथ पड़ा। मैं पंजाबकी औरत हूं, मेरे हाथमें छुरी खेलती है बड़ी आसानीसे। मैं खून कर सकती हूं, फिर चाहे वह अपनी लड़की हो या जमाई-पदका उम्मीदवार!"

उनकी साड़ीके नीचे था कमरबन्द छिपा-हुआ। उसमेंसे चटसे एक छुरी निकालकर उसकी चमक दिखा दी। बोली, "उन्होंने मुझे चुनकर ग्रहण किया था अपने लिए,—मैं बंगाली लड़की नहीं हूं, प्रेमके पीछे सिर्फ आंसू बहाकर जिन्दगी बरबाद नहीं करनी। प्रेमके लिए मैं प्राण तक दे सकती हूं, और प्राण ले भी सकती हूं! एक तरफ मेरी 'लैबोरेटरी' है और एक तरफ मेरा कलेजा, इन दोनोंके बीचमें है यह छुरी!"

चौधरीने कहा, "किसी जमानेमें मैं कविता लिख लेता था, आज फिर ऐसा लगता है कि शायद लिख सकता हूं।"

"कविता आपको लिखना हो तो लिखा कीजियेगा। किन्तु, आप अपनी फिलासाफी वापस ले लीजिये। जो नहीं माननेका है उसे मैं अन्त तक नहीं मानूंगी। अकेली खड़ी-खड़ी लड़ूंगी। और छाती फुला-फुलाकर कहूंगी, मैं जीतूंगी ही जीतूंगी, जीतूंगी ही जीतूंगी, जीतूंगी ही जीतूंगी!"

"अहो, मैंने वापस ले ली अपनी फिलासाफी। और अबसे ढोल पीटता चलूंगा तुम्हारी जययात्राके साथ-साथ। फिलहाल कुछ दिनोंके लिए विदा लेता हूं, लौटनेमें विलम्ब नहीं होगा।"

आश्चर्यकी बात है कि सोहिनीकी आंखोंमें आंसू भर आये।

उसने कहा, "कुछ खयाल न कीजियेगा।"

और चटसे लिपट गई चौधरीके गलेसे।

और फिर बोली, "संसारमें कोई बन्धन ही नहीं टिकता, यह भी एक क्षणके लिए है।"

इतना कहकर सोहिनीने गला छोड़ दिया, और पांवों पड़कर अध्यापकको प्रणाम किया।

## १०

अखबारोंमें जिसे 'परिस्थिति' कहा जाता है, वह सहसा आ खड़ी होती है ; और जब आती है तो दलबलके साथ। जीवनकी कहानी सुख-दुःखमें विलम्बित होकर चलती है। शेष अध्यायमें 'कोलिशन' होता है अकस्मात्, और तब वह चकनाचूर होकर स्तब्ध हो जाती है। विधाता अपनी कहानी गढ़ते हैं सुनारकी तरह धीरे-धीरे, और तोड़ते हैं लुहारकी एक चोटसे।

सोहिनीकी नानी रहती हैं अम्बालामें। सोहिनीको उनका तार मिला है, 'अगर मुंह देखना चाहती हो तो जल्दी आओ।'

यह नानी ही उसकी एकमात्र निकट-सम्बन्धी है जो जिन्दा है। इसीके हाथसे नन्दकिशोर सोहिनीको खरीद लाये थे।

नीलासे उसकी माने कहा, "तुम भी मेरे साथ चलो।"

नीलाने कहा, "मैं तो हरगिज नहीं जा सकती।"

"क्यों, क्या बात है ?"

"उनलोगोंने मेरे अभिनन्दनकी तैयारियां कर ली हैं।"

"उनलोगोंने मानी ? कौन हैं वे लोग ?"

"जागरण-क्लबके मेम्बर। डरो मत, बहुत शरीफ क्लब है। मेम्बरोंके नामकी सूची देखते ही समझ जाओगी। बिलकुल चुने-हुए मिलेंगे।"

"क्लबका उद्देश्य क्या है ?"

"कहना कठिन है। उद्देश्य नाममें ही मौजूद है। इस नामके नीचे आध्यात्मिक साहित्यिक आर्टिष्टिक सभी मानी काफी गहराई तक छिपे-हुए हैं। नवकुमार बाबूने बहुत ही उमदा व्याख्या की थी। उनलोगोंने तय किया है, तुमसे वे चन्दा लेने आयेंगे।"

"मगर चन्दा तो, मैं देखती हूं, ले-लकर खतम कर दिया सब। तुम सोलहो-आने पड़ चुकीं उनके हाथ। लेकिन बस, यहीं तक। मेरे लिए जो त्याज्य था, उसीको उनलोगोंने लिया है। मुझसे अब और-कुछ पानेकी आशा कतई न रखें वे।"

"मां, इतनी नाराज क्यों हो रही हो? वे निःस्वार्थ-भावसे देशकी सेवा करना चाहते हैं।"

"अच्छा, अब छोड़ो इस बहसको। अब तक तुम्हें अपनी मित्र-मण्डलीसे पता चल गया होगा कि तुम स्वाधीन हो?"

"हां, चल गया है।"

"उन निःस्वार्थियोंने तुम्हें यह भी जता दिया होगा कि तुम्हारे पिताकी छोड़ी-हुई सम्पत्तिमें तुम्हारे लिए जो रुपया है उसे तुम अपनी इच्छानुसार खर्च कर सकती हो?"

"हां, जता दिया है।"

"और, मेरे कानमें भनक पड़ी है कि उनके वर्नायननामेको 'प्रोबेट' लेनेके लिए तुम सब मिलकर कोशिश कर रहे हो। क्या यह सच है?"

"हां, सच है। बांके बाबू मेरे सालिसिटर हैं।"

"उन्होंने तुम्हें और-भी कुछ आशा और परामर्श दिया है?"

नीला चुप रह गई।

"तुम्हारे बांके बाबूको मैं सीधा कर दूंगी अगर मेरी सरहदमें उन्होंने कदम रक्खा! कानूनसे हुआ तो कानूनसे, नहीं तो गैर-कानूनसे। वापस आते वक्त मैं पेशावर होकर आऊंगी। 'लैबोरेटरी'में दिन-रात पहरा देनेके लिए मैं चार सिख-सिपाहियोंको तैनात किये जाती हूं। और, जाते समय यह भी तुम्हें दिखाती जाती हूं,—मैं पंजाबकी लड़की हूं।"

इतना कहकर उसने कमरबन्दमेंसे छुरी निकालकर दिखाई; और कहा, "यह छुरी न तो स्त्रीको जानती है, और न लड़केके मालिकको, समझीं! इसकी स्मृति छोड़े जाती हूं तुम्हारे जिम्मे। वापस आकर अगर हिसाब लेनेका वक्त आया तो हिसाब लूंगी, छोड़ूंगी नहीं।"

## ११

लैबोरेटरीके चारों तरफ़ काफ़ी ऊंची फ़सील है। किसी तरहका कम्पन या कोई शब्द लैबोरेटरीके अन्दरसे बाहर न पहुंच सके — इसीके

लिए व्यवस्था है यह। यह निस्तब्धता कामके अभिनिवेश या तन्मयतामें रेवतीको सहायता पहुंचाती है। इसीसे वह अकसर यहाँ रातको काम करने आता है।

नीचेकी घड़ीमें दो बज गये। रेवती खिड़कीके बाहर आकाशकी तरफ दृष्टि किये क्षण-भरके लिए अपने विषयकी विचार-धारामें तल्लीन था।

इतनेमें, दीवारपर छाया आ पड़ी किसीकी। मुंह फेरकर देखा तो नीला है! रातकी पोशाकमें, महीन सिल्ककी ढीली कमीज और साया पहने हुए। रेवती चौंककर कुरसीसे उठ खड़ा हो रहा था, इतनेमें, नीला उसके गलेमें बांह डालती-हुई उसकी गोदमें आ बैठी। रेवतीका सारा शरीर थरथर कांपने लगा, और कलेजा ऊपरको आने लगा। गद्‌गद कंठसे कहने लगा, "तुम जाओ, जाओ इस कमरेसे, चली जाओ।"

नीलाने कहा, "क्यों?"

रेवतीने कहा, "मुझसे सहा नहीं जा रहा है। क्यों आईं तुम यहाँ?"

नीलाने उसे और भी जोरसे दबाते-हुए कहा, "क्यों, मुझे क्या तुम प्यार नहीं करते?"

रेवतीने कहा, "करता हूं, करता हूं, करता हूं। पर यहाँसे तुम जाओ!"

सहसा भीतर चला आया पंजाबी पहरेवाला। तिरस्कारके स्वरमें उसने कहा, "बाईजी, बहुत शरमकी बात है, आप निकल जाइये यहाँसे।"

रेवतीने चेतन-मनके अगोचरमें बिजलीकी घंटीका बटन कब दबा दिया, उसे पता ही नहीं।

पंजाबी सिपाहीने रेवतीसे कहा, "बाबू सा'ब, बेईमानी मत करो।"

रेवती नीलाको जबरदस्ती ढकेलकर कुरसीसे उठ खड़ा हुआ।

दरबानने फिर नीलासे कहा, "आप बाहर जाइये, नहीं तो हमको अपनी मालिकिनका हुकम तामील करना पड़ेगा।"

अर्थात्, जबरदस्ती बेइज्जतीके साथ निकाल बाहर करेगा।

बाहर जाते-जाते नीलाने कहा, "सुनते हैं, सर आइजक न्युटन? — कल हमारे घरपर आपका चायका निमंत्रण रहा, करेक्ट टाइम चार बजके पैंतालीस

मिनटपर। सुन रहे हैं? बेहोश हो गये क्या?'—कहती-हुई फिर एक बार उसकी तरफ मुड़कर खड़ी हो गई।

वाष्पसे भीगे कठसे उत्तर आया, "सुन लिया।"

रात-पोशाकके भीतरसे नीलाके सुडौल सुन्दर बदनका गठन संगमरमरकी मूर्तिके समान नयनाभिराम-रूपसे प्रस्फुटित हो उठा। और रेवतीकी मुग्ध आँखें उसे देखे बगैर न रह सकीं। नीला चली गई। रेवती टेबिलपर मुंह रखकर पड़ा रहा। ऐसे आश्चर्यजनक सौन्दर्यकी वह कल्पना नहीं कर सकता। एक प्रकारका विद्युत-तरंग प्रवेश कर गया उसकी नस-नसमें, और वह चक्कित-हुआ चक्कर काटने लगा अग्नि-धारामें। हाथकी मुट्ठियाँ बाँधकर रेवती बार-बार कहलाने लगा अपनेसे, 'कल चायके निमन्त्रणमें नहीं जाऊंगा।' यही कड़ी शपथ करना चाहता है, किन्तु मुंहसे कुछ निकलता नहीं। अन्तमें ब्लाटिंग-पैडपर लिखने लगा, 'नहीं जाऊंगा, नहीं जाऊंगा, नहीं जाऊंगा।' सहसा देखा कि उसकी टेबिलपर एक गहरे लाल रंगका रेशमी रुमाल पड़ा है, उसके एक कोनेपर सूतसे कढ़ा है 'नीला'। रुमाल उसने अपने मुंहपर दबा लिया, सुगन्धसे मगज भर गया, एक नशा-सा सरसराता-हुआ फैल गया उसके सारे शरीरमें।

नीला फिर कमरेमें आ गई। बोली, "एक काम है,—भूल गई थी।"

दरबानने रोकनेकी कोशिश की। नीलाने कहा, "डरो मत तुम, मैं चोरी करने नहीं आई।" और रेवतीसे बोली, "सिर्फ एक साइन चाहिए। जागरण-क्लबका प्रेसिडेण्ट बनाना है तुम्हें,—तुम्हारा नाम है डेन-भरमें।"

रेवतीने अत्यन्त संकुचित होकर कहा, "उस क्लबके विषयमें मैं तो कुछ जानता नहीं।"

"कुछ भी जाननेकी जरूरत नहीं। इतना जाननेसे ही काम चल जायगा कि महेन्द्र-बाबू उस क्लबके पेट्रोन हैं।"

"मैं तो महेन्द्र-बाबूको जानता नहीं।"

"इतना जानना ही काफी है कि मेट्रोपोलिटन बैंकके वे डिरेक्टर हैं। मेरे प्यारे हो न, मेरे कलमी सोनचन्द हो,—एक साइन दो तो कहती हूं।

इतना कहकर नीलाने अपना दाहना हाथ रेवतीके कंधेपरसे घुमाकर उसका हाथ पकड़कर कहा, "करो साइन।"

रेवतीने स्वप्नाविष्टकी भांति कर दी साइन।

कागज लेकर नीला जब उसे तह करने लगी, तो दरवानने कहा, "यह कागज हमको दिखाना होगा।"

नीलाने कहा, "इसे तो तुम समझोगे नहीं।"

दरवानने कहा, "जरूरत नही समझनेकी।" और कागज छीनकर टुकड़े-टुकड़े कर डाले उसके। बोला, "दस्तावेज बनाना हो तो बाहर जाकर बनाओ। यहाँ नहीं।"

रेवती मन-ही-मन सांस लेकर जी गया। दरवानने नीलासे कहा, "बाईजी, अब चलो, आपको घर पहुंचा देते हैं।" और नीलाको वहाँसे ले गया।

कुछ देर बाद फिर भीतर आया पंजाबी पहरेदार। बोला, "चारों तरफसे सब दरवाजे बन्द रखते हैं हम, फिर वो भीतर कैसे आ जाती है! आप खोल देते हैं मालूम होता है।"

यह कैसा सन्देह! इतना अपमान! रेवतीने बार-बार कहा, "मैंने नहीं खोला।"

"तो फिर वो आई कैसे भीतर?"

बात तो ठीक है। वैज्ञानिकजी तथ्यकी खोज करने लगे चारों तरफ घूम-घूमकर। अन्तमें देखा कि सड़ककी तरफकी एक खिड़की, जो भीतरसे बन्द रहती है, दिनमें किसी समय उसका हुड़का खुला छोड़ दिया था किसीने।

रेवतीमें ऐसी धूर्त-बुद्धि हो सकती है, इतनी श्रद्धा उसके प्रति नहीं थी दरवानको। वह समझता है कि बेवकूफ आदमी है, पढ़ता-लिखता है, बस इतनी ही ताकत है उसमें। आखिर दरवानने कपारपर हाथ ठोंकते-हुए कहा, "औरतकी जात है, बाबू, बड़ी शैतान जात है!"

थोड़ी-बहुत रात जो बाकी थी, रेवती बार-बार अपनेसे कहलाता रहा, वह चायके निमंत्रणमें नहीं जायगा।

कौए बोल उठे। रेवती घर चला गया।

## १२

दूसरे दिन देखा गया कि वक्तकी पाबन्दीमें रेवतीने जरा भी ढील नहीं की। चायकी सभामें वह ठीक चार बजके पैंतालीस मिनटपर पहुँच गया। उसने सोचा था कि सभा एकान्तमें होगी उन्हीं दोनोंको लेकर। फैशनेबल पोशाकपर उसका कोई दखल नहीं। धोती-कुरता पहनके आया है, और कंधेपर डाल रखी है तह-की-हुई एक चद्दर। यहाँ आकर उसने देखा कि सभा बैठी है बगीचेमें, अपरिचित शौकीन आदमियोंकी भीड़ है। भीतरसे उसका कलेजा बैठ गया,—कहीं छिप सके तो जी जाय। एक कोनेमें बैठनेकी कोशिश करते ही सबके सब उठके खड़े हो गये। बोले, "आइये आइये, डॉक्टर भट्टाचार्य, आपका आसन यहाँ है।"

एक ऊँची-पीठीकी मखमल-मढ़ी कुरसी थी मण्डलीके ठीक बीचो-बीच। नीलाने आकर उसके गलेमें माला पहना दी, और ललाटपर लगा दिया चन्दनका तिलक।

प्रजेन्द्र बाबूने प्रस्ताव किया कि डाक्टर भट्टाचार्यको सभापतिके पदपर अभिषिक्त किया जाय। समर्थन किया बांके-बाबूने। चारों तरफसे तालियाँ गड़गड़ा उठीं। साहित्यिक हरिदास बाबूने डाक्टर भट्टाचार्यकी अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिपर एक गठित किन्तु सारगर्भ भाषण दिया। कहा, "रेवती बाबूके नामके पालमें हवा लगाकर हमारी जागरण-समितिकी तरणी पश्चिमी महासमुद्र पार करके जागरणका सन्देश पहुँचायेगी दिक्‌के कोने-कोनेमें।"

सभाके व्यवस्थापकोंने रिपोर्टरोंके कानोंमें जाकर कहा, 'रिपोर्टमें उपमाएँ सब जरूर लिखियेगा, कोई छूट न जाय।'

यथाक्रम उठ-उठके सब कहने लगे कि 'इतने दिन बाद डाक्टर भट्टाचार्यने भारत-माताके ललाटपर विद्याका जय-तिलक अंकित कर दिया'. रेवती भी तब खड़ा हो उठा,—अपनेको प्रमाणित किया उसने मन्द-कण्ठसे धन्यवादसे। जागरण-समितिके विषयमें उसने जो-कुछ बातें सुनी थीं, मन-ही-मन प्रतिवाद करने लगा उनका वह। हरिदास बाबूने जब कहा कि 'रेवती बाबू

नामका कवच रक्षा-कवचके रूपमें पहनाया जाता है आज इस समितिके गलेमें, इसीसे समझ सकते हैं कि इस समितिका उद्देश्य कितना महान है', तब रेवती अपने नामका गौरव और दायित्व अत्यन्त प्रबल-रूपसे अनुभव करने लगा। उसके मनसे सकोचकी केंचुली उतर गई। तरुणियां अपने मुहकी सिगरेट हाथकी उगलियोंमें धारण करके झुक पड़ीं रेवतीकी कुरसीपर, और मधुर हास्यके साथ बोलीं, "परेशान कर रही हैं हम आपको, पर एक ऑटोग्राफ तो आपको देना ही पड़ेगा।"

रेवतीको ऐसा लगा कि मानो इतने दिन वह किसी स्वप्नमें था,—अब स्वप्नका कोप फट गया है और तितली बाहर निकल आई है।

एक-एक करके सब लोग चले गये।

नीलाने रेवतीका हाथ मसकते हुए कहा, "आप नहीं जाइयेगा।"

ज्वालामय मदिरा उँडेल दी उसकी नसोंमें।

दिनका उजाला खतम हो चला है, लता-वितानमें हरा प्रदोष-अन्धकार छा गया है।

बेंचपर दोनों जने पास-पास बैठ गये। अपने हाथपर रेवतीका हाथ रखते-हुए नीलाने कहा, "डॉक्टर भट्टाचार्य, आप पुरुष होकर स्त्रियोंसे इतने डरते क्यों हैं?"

रेवतीने स्पर्धाके साथ कहा, "डरता हूं? हरगिज नहीं।"

"मेरी मासे आप नही डरते?"

"डरने क्यों लगा, श्रद्धा करता हूं।"

"मुझसे?"

"जरूर डरता हूं।"

"यह अच्छी खबर है। मा कहती हैं कि मेरे साथ आपका व्याह वे हरगिज न होने देंगी। ऐसा हुआ तो, मैं तो आत्महत्या कर लूंगी।"

"किसी भी बाधाको मैं नहीं मानूंगा। हमलोगोंका व्याह होकर रहेगा।"

रेवतीके कंधेपर माथा रखकर नीलाने कहा, "तुम शायद नहीं जानते कि मैं तुम्हें कितना चाहती हूं।"

नीलाके माथेको और-भी अपनी छातीके पास खींचते-हुए रेवतीने कहा, "ऐसी कोई शक्ति ही नहीं जो तुम्हें मेरे पाससे छीन ले।"

"जाति ?"

"बहा दूंगा जातिको।"

"तो रजिस्ट्रारके पास कल ही नोटिस देना होगा।"

"कल ही दूंगा, जरूर दूंगा।"

रेवतीने पुरुषका तेज दिखाना शुरू कर दिया है।

परिणाम बड़ी तेजीसे नजदीक आने लगा।

इधर मोहिनीकी नानीके लकवाके लक्षण दिखाई देने लगे हैं। मृत्युकी आशंका सम्भावनामें परिणत हो गई है। जब तक मृत्यु नहीं होती तब तक वे मोहिनीको हरगिज नहीं छोड़ेंगी। और इस सुनहले मौकेको दोनों हाथोंसे जकड़कर नीलाका उन्मत्त यौवन आलोडित हो उठा।

पाण्डित्यके दबावसे रेवतीके पौरुषका स्वाद फीका पड़ गया है,—नीला उसे ज्यादा पसन्द नहीं करती। किन्तु उससे विवाह करना निरापद है। विवाहोत्तर उच्छृङ्खलतामें बाधा देनेका जोर उसमें नहीं है। सिर्फ इतना ही नहीं। लैबोरेटरीके साथ जो लोभका विषय लिपटा-हुआ है उसका परिमाण भी बहुत ज्यादा है। उसके हितैषियोंका कहना है कि 'लैबोरेटरीका भार लेनेवाला योग्यतर व्यक्ति कहीं भी नहीं मिलेगा रेवतीसे बढ़कर; और मोहिनी किसी भी हालतमें उसे छोड़ नहीं सकती।' यही है बुद्धिमानोंका अनुमान।

इधर सहयोगियोंका धिक्कार शिरोधार्य करके रेवतीने जागरण-क्लबकी अध्यक्षताका संवाद घोषित होने दिया संवादपत्रोंमें।

नीला जब उससे कहती कि 'डर लग रहा होगा भीतर-ही-भीतर', तो वह जवाब देता, 'मैं नहीं परवाह करता किसीकी।' उनके पौरुषके स्पन्दनमें किसीको लेशमात्र संशय न रहे—यह जिद उनके सिर हो ली। कहता है, 'एलिंगटनके साथ मेरा पत्र-व्यवहार होता है, किसी दिन उन्हें निमन्त्रण देकर मैं इस क्लबमें बुलाऊंगा।' क्लबके सदस्य कहते, 'धन्य है।'

रेवतीका असल काम बन्द हो गया है। टूट गया है उसका सारा चिन्तन-सूत्र। मन बराबर प्रतीक्षा करता रहता है, 'नीला कब आयेगी', अचानक पीछेसे आकर आँख मसक लेगी। कुरसीके हत्थेपर बैठकर बायाँ हाथ उसके गलेमें डाल देगी। अपनेको वह यह कहकर आश्वास देता रहता है कि उसका काम जो रुक गया है वह क्षणिक है, जरा सुस्थिर होते ही फिर जुड़ जायगा छिन्न-सूत्र। किन्तु सुस्थिर होनेके लक्षण जल्दी दिखाई नहीं दे रहे हैं। उसके कामके नुकसानसे संसारका कोई नुकसान हो रहा है, नीलाके मनके किसी कोनेमें भी ऐसी आशंका नहीं। जो-कुछ हो रहा है उसे वह महज एक 'प्रहसन' समझती है।

दिनपर दिन जाल बराबर उलझता ही जा रहा है। जागरण-समितिने रेवतीको बुरी तरह जकड़ लिया है, उसे वह घोरतर पुरुष बनाये दे रही है। अभी तक अकथ्य कुछ मुँहसे नहीं निकलता, किन्तु आश्राव्य सुनकर जोरोंसे हँसता रहता है। असलमें 'डॉक्टर भट्टाचार्य' उनलोगोंके लिए एक 'बड़े मजेकी चीज' बन गया है।

कभी-कभी रेवतीको ईर्षा भी दाँत-काटने लगती है। बैङ्कके डायरेक्टरके मुँहकी चुरुटसे नीला अपनी चरुट सुलगाती है। इसकी नकल करना रेवतीके लिए असाध्य है। चुरुटका धुआँ गलेमें जानेसे उसका सिर चकराने लगता है, किन्तु यह दृश्य उसके शरीर-मनको और भी ज्यादा अस्वस्थ कर देता है। इसके सिवा जब नाना प्रकारका धकमधक्का और खींचातानी चलती रहती है तो उससे आपत्ति किये बगैर रहा नहीं जाता।

नीला कहती, "इस देहपर हमारे कोई मोह नहीं, हमारे लिए इसकी कीमत क्या है! असल कीमती चीज है प्रेम। उसे क्या बाँट-बखेर सकती हूं!" इतना कहकर वह मसक देती है रेवतीका हाथ।

रेवती तब औरोंको अपात्र समझकर भीतर-ही-भीतर फूला नहीं समाता। सोचता है, 'ये लोग खोपटेसे ही खुश हैं, गरी तो मिली ही नहीं नासमझोंको।'

लैबोरेटरीके फाटकपर दिन-रात पहरा चालू है, भीतर अधूरा काम पड़ा हुआ है, किसीके दर्शन ही नहीं।

## १३

ड्राइंग-रूममें सोफेपर पैर चढ़ाये गद्दीदार कुर्सीपर बैठी है नीरु, और जमीनपर उसके पैरोंके पास सोफेसे पीठ सटाये बैठा है रेवती, उसके हाथमें हैं लिखे-हुए कुछ फुलस्केप कागज।

रेवतीने सिर हिलाते-हुए कहा, "इसको आपने बहुत ज्यादा रंग चढ़ा दिया है। इतना बढ़ा-चढ़ाकर कहनेमें शरम आयेगी मुझे।"

"आपाके तुम बड़े-भारी समझदार हो न! यह तो केमिस्ट्रीका फारमूला नहीं है,—ऊहापोह मत करो, कण्ठस्थ कर डालो। मालूम है किसने लिखा है यह? इसके लिखनेवाले हैं हमारे साहित्यिक प्रमदारञ्जन बाबू!"

"ये सब इतने बड़े-बड़े वाक्य और बड़े-बड़े शब्द, इनका कण्ठस्थ करना मेरे लिए बहुत ही कठिन है।"

"काहेका कठिन है! कुछ नहीं। तुम्हारे आगे पढ़ते-पढ़ते मुझे तो साराका सारा याद हो गया है—'मेरे जीवनके सर्वोत्तम शुभ-मुहूर्तमें जागरण-समितिने मुझे जो अमरावतीकी मन्दार-मालासे समलंकृत किया है',—बस! तुम डरो मत, मैं तो तुम्हारे पास ही बैठी रहूंगी, धीरे-धीरे तुम्हें बताती रहूंगी।"

"साहित्यिक भाषा मुझे अच्छी आती नहीं, किन्तु फिर भी मुझे ऐसा तो लगता है, मालूम होता है सारीकी सारी लिखावट मेरा मजाक उड़ा रही है। अंग्रेजीमें अगर पढ़ने दो, तो मेरे लिए बड़ा आसान होगा। Dear friends, Allow me to offer you my heartiest thanks for the honour you have conferred upon me on behalf of the Jagarana-Club—the great Awakener इत्यादि—बस ऐसे दो-चार सेन्टेन्स पढ़ देना ही काफी—"

'नहीं, नहीं, सो नहीं होगा,—तुम्हारे [illegible] बहुत अच्छी होगी। पर यह है न,—'हे धन-धान्यके [illegible], हे [illegible], हे [illegible]',—[illegible]

भला ये सब बातें आ सकती हैं ! तुम-जैसे विज्ञान-विशारदके मुंहसे जब यह सुनेंगे न, तो तरुण बंगाल सर्पकी तरह फन उठाकर झूमने लगेगा। अभी काफी समय है,– पढ़ो पढ़ो, मैं भी साथ-साथ पढ़ती हूं।"

इतनेमें, अपने भारी-भरकम लम्बे शरीरको सीढ़ियोंपरसे आवाजके साथ वहन करते-हुए बैङ्कके मैनेजर ब्रजेन्द्र हालदार बूट मचमचाते हुए साहबी पोशाकमें कमरेमें दाखिल हुए। बोले, "ओह्, अब तो असह्य है, जब भी आता हूं, तुम्हें नीलापर दखल जमाये बैठा पाता हूं। काम नहीं, धन्धा नहीं, नीलाको अलग कर रखा है हमलोगोंसे कांटोंके घेरेकी तरह।"

रेवती सकुचित होकर बोला, "आज मुझे एक विशेष काम है, इसीसे—"

"काम तो है ही, इसी भरोसेपर तो आया ही था।– आज तुमने न्योता दिया है, सदस्योंको, व्यस्त होगी, यह जानकर ही आज आफिस जानेके पहले आध-घंटेका समय निकालकर जल्दी-जल्दी चला आ रहा हूं। आते ही सुन रहा हूं, यहीं ये काममें बँध गये हैं। आश्चर्य है। काम न रहे तो यहीं इनकी छुट्टी है, और काम रहे तो यही इनका काम है। ऐसे पीछा न छोड़नेवालोंके साथ हम कामवाले कैसे होड़ कर सकते हैं ! नीली, is it fair ?"

नीलाने कहा, "डाक्टर भट्टाचार्यमें दोष यह है कि ये असल बातको जोरके साथ नहीं कह सकते। 'काम है' इसलिए ये आये हैं, यह फालतू बात है। 'आये विना रहा नहीं गया' इसलिए आये हैं। यह एक सुनने-लायक बात है और सच है। मेरे सारे समयपर इन्होंने दखल जमा रखा है अपनी जिदके जोरसे। यही तो इनका पौरुष है ! तुम-सबोंको इस ईस्ट-बंगालके आगे हार माननी पड़ेगी।"

"अच्छी बात है, तो फिर हमें भी पौरुषका सचालन करना पड़ेगा। अबसे जागरण-क्लबके मेम्बर लोग नारी-हरणकी चर्चा शुरू करेंगे। जाग उठेगा पौराणिक युग !"

नीलाने कहा, "बडा मजा आ रहा है सुननेमें। नारी-हरण पाणि-ग्रहणसे अच्छा है। किन्तु पद्धति कैसी होगी ?"

हालदारने कहा, "अभी दिखा सकता हूं।"

"अभी ?"

"हां, अभी !"

कहके तुरत उसने अपने दोनों हाथोंपर उठा लिया नीलाको सोफेपरसे। नीला चीखती-हँसती-हुई उसके गलेसे लिपट गई।

रेवतीका चेहरा काला पड़ गया। उनके लिए सबसे बड़ी मुश्किल यह है कि अनुकरण करने या बाधा देने लायक उनमें दैहिक बल नहीं। उन्हें ज्यादा गुस्सा आने लगा नीलापर, इन-सब असभ्य गँवारोंको सिर क्यों चढ़ाती है वह !

हालदारने कहा, "गाड़ी तैयार है। तुम्हें ले चला डायमण्ड-हार्बर। आज शामके भोजमें वापस कर जाऊंगा। बन्दरमें काम था, सो जाने दो चूल्हेमें। एक सत्कार्य हो जायगा। डॉक्टर भट्टाचार्यके लिए एकान्तमें काम करनेकी सुविधा किये देता हूं। तुम जैसी इतनी बड़ी बाधाको निकाल ले जाना ही अच्छा है। इसके लिए डॉक्टर मुझे धन्यवाद देंगे।'

रेवतीने देखा कि नीलामें छटपटानेके कोई लक्षण ही नहीं, अपनेको छुड़ा लेनेकी उसने कोशिश तक नहीं की, बड़े आरामसे वह हालदारकी छातीसे लगी रही। उसके गलेमें बाहें डाले रही एक विशेष आसक्त-भावसे। जाती-हुई बोली, "कोई डर नहीं है, विज्ञानी साहब, यह नारी-हरणका रिहर्सल मात्र है — लंका पार नहीं जा रही हूं, लौट आऊंगी पार्टीके वक्तपर।'

रेवतीने फाड़ फेंके लिखे-हुए कागज सब। हालदारके बाहु-बल और असमुचित अधिकार-विस्तारकी तुलना करते-हुए अपना विद्याभिमान आज उनके लिए व्यर्थ हो गया।

आज नाच-भोज था एक नामी होटलमें। निमन्त्रणकर्ता हैं स्वयं रेवती भट्टाचार्य और उनकी सम्मानिता [illegible] नीरा। किन्तु वे सुविख्यात नहीं हैं नृत्य-गानके लिए। टोस्ट प्रोपोज करनेके लिए उठ [illegible]। गुणगान किया जाने लगा रेवतीका और उनके [illegible]।

नीलाका। महिलाएँ खूब जोरोंसे सिगरेट फूंक रही हैं यह प्रमाणित करनेके लिए कि वे सम्पूर्णतः नारी नहीं हैं। और प्रौढ़ा स्त्रियोंने यौवनका 'चेहरा' लगाकर तरह-तरहके इशारोंसे चेष्टाओंसे अट्टहास्यसे उच्च कण्ठसे परस्पर ठेह-मसकामसकीमें युवतियोंसे आगे बढ जानेके लिए मततावी घुड़दौड़-सी शुरू कर दी है।

इतनेमें, सहसा प्रवेश किया सोहिनीने। स्तब्ध हो गये सबके सब।

रेवतीकी तरफ़ देखकर सोहिनीने कहा, "पहचान नहीं पा रही हूं। डाक्टर भट्टाचार्य हो क्या? खर्चके लिए रुपये मंगाये थे,—भेज दिये थे पिछले शुक्रवारको। यहां तो स्पष्ट देख रही हूं, किसी बातकी कमी नहीं है। अब जरा उठना पड़ेगा। आज रातको ही लैबोरेटरीकी लिस्टके अनुसार सब चीजें मिला देखना है।"

"आप मुझपर अविश्वास करती हैं?"

"अब तक तो अविश्वास किया नहीं था। मगर अब, लज्जा-शरम अगर कुछ भी बाकी हो तो, विश्वासकी बात तुम मत कहो अपने मुँहसे।"

रेवती उठना ही चाहता था, किन्तु नीलाने उसे कपड़ा खींचकर बिठा लिया। बोली, "आज इन्होंने मित्रोंको न्योता दिया है, सब चले जायँ पहले, उसके बाद ये जायेंगे।"

इसमें एक निष्ठुर ठोकर थी। सर आइजक माका बड़ा प्यारा है, उसके समान इतना बड़ा विश्वासपात्र और कोई नहीं, इसीसे और-सबोंको छोड़कर 'लैबोरेटरी'का भार उसपर दिया गया है।

और भी जरा नोंचकर दाग कर देनेकी गरजसे उसने कहा, "जानती हो, मा? अतिथी हैं आज पैंसठ! इस कमरेमें सब अमाये नहीं हैं, एक दल बगलके कमरेमें है,—सुन रही हो न, हा-हा हो-हो? पर-हेड पचीस रुपयेके हिसाबसे बिल बनेगा, शराब न भी पीओ तो भी उसके दाम लगाये जायेंगे। खाली गिलासोंका जुरमाना कम नहीं लगेगा। और-कोई होता तो चेहरा फक पड़ जाता। इनकी दरिया-दिली देखकर बैंकके डिरेक्टर तक दंग रह

गये हैं। सिनेमाकी गानेवालीको कितना देना होगा मालूम है? उसका एक रातका चार्ज होगा चार सौ रुपया।"

रेवतीका मन भीतर-ही-भीतर कटी मछलीकी तरह फटफड़ाने लगा। चेहरा फक पड़ गया, और मुँहमें जबान नहीं रही।

सोहिनीने पूछा, "आजका समारोह है किसलिए?"

"सो भी नहीं मालूम क्या? एसोसियेटेड-प्रेसमें निकल तो चुका है, आप जागरण-क्लबके प्रेसिडेण्ट बने हैं। उसीके सम्मानमें यह भोज है। लाइफ-मेम्बरशिपके छै सौ रुपये सुविधानुसार पीछे दे देंगे।"

"सुविधा शायद अब जल्दी नहीं होगी।"

रेवतीके मनके भीतर स्टीम-रोलर चल रहा था।

सोहिनीने उससे पूछा, "तो अभी तुम्हें उठनेकी सहूलियत नहीं होगी?"

रेवतीने नीलाके मुँहकी ओर देखा। उसके कुटिल कटाक्षकी मारसे पुरुषका अभिमान जाग उठा। बोला, "कैसे जाऊं बताइये, निमंत्रित लोग सब—"

सोहिनीने कहा, "अच्छा, मैं तब तक यहीं बैठी हूं। तनरउल्ला, तुम दरवाजेके पास हाजिर रहो।"

नीलाने कहा, "सो नहीं हो सकता, मा! यहां हमारा एक गुप्त परामर्श होगा, यहां तुम्हारा रहना उचित नहीं।"

"देख, नीला, चतुराईका पाठ अभी तैंने शुरू ही किया है, अभी तू मुझसे आगे नहीं बढ़ सकती। तुमलोगोंका क्या गुप्त-परामर्श है सो क्या मुझे मालूम नहीं? मैं कहे देती हूं तुमसे, तुमलोगोंके उस परामर्शके लिए मेरा ही रहना यहां सबसे ज्यादा जरूरी है।"

नीलाने कहा, "तुमने क्या सुना है, किससे सुना?"

"खबर लेनेकी करामात रहती है दिनके साँपकी तरह रुपयोंकी थैलीमें। यहां तुम्हारे तीन-तीन जानकार मिलकर दस्तावेज उल्ट-पुल्टकर देखना चाहते हैं 'लैबोरेटरी'के कागजमें कोई छिद्र है या नहीं। क्यों, यही बात न, नीलमणि?"

नीलाने कहा, "सो मैं सच्ची बात ही कहूंगी। बापके हाथसे रुपयोंमें

उनकी लड़कीका कोई भी हिस्सा न हो, यह अस्वाभाविक है। इसीसे सब सन्देह करते हैं—"

सोहिनी कुरसीसे उठ खड़ी हुई। बोली, "असल सन्देहकी जड़ और-भी जरा पहलेकी है। कौन तेरा बाप है, और किसकी सम्पत्तिका हिस्सा चाहती है तू? ऐसे आदमीकी लड़की है तू, कहनेमें तुझे शरम नहीं आई?"

नीला ऐसे उछली जैसे पांव-तले सांप पड़ गया हो। बोली, "क्या कह रही हो, मा!"

"सच कह रही हूं। उनसे कुछ भी छिपा नहीं था, वे जानते थे सब। मुझसे उन्हें जो मिलना था सो सब मिला है उन्हें, और आज भी मिलेगा। और-कुछकी उन्होंने परवाह ही नहीं की कभी।"

बैरिस्टर घोषने कहा, "मगर आपके मुंहकी बातसे तो सब प्रमाणित नहीं हो जायगा?"

"इस बातको वे जानते थे। इसीलिए सब बात खुलासा करके वे वसीयतनामेकी रजिस्ट्री करा गये हैं।"

"अरे भई बांके, बहुत रात हो गई, अब क्यों,– चलो, उठो।"

पठान सिपाहीका रंगढंग देखकर पैंसठके पैंसठो सदस्य नौ-दो-ग्यारह हो गये।

इतनेमें सूटकेस हाथमें लिये-हुए प्रोफेसर चौधरी आ धमके। बोले, "तुम्हारा तार पाकर दौड़ा चला आ रहा हूं। क्या रे, रेबी, चेहरा पार्चमेण्ट जैसा सफेद क्यों पड़ गया? अरे कोई है, बबुआका दूधका कटोरा तो ले आ!"

नीलाकी ओर इशारा करके सोहिनीने कहा, "जो लायेंगी, वे ये बैठी हैं।"

"ग्वालिनका रोजगार शुरू कर दिया है क्या, बेटी?"

"नहीं, ग्वाला फांसनेका रोजगार शुरू किया है; वो बैठा है न, शिकार।"

"कौन, अपना रेबी क्या?"

"आखिर मेरी लड़कीने ही मेरी 'लैबोरेटरी' बचाई। मैं आदमी नहीं पहचानती, पर मेरी लड़कीने ठीक समझ लिया था कि लैबोरेटरीमें मैंने ग्वाला बिठा दिया है। गोबरके कुण्डमें सब डूबने-ही-वाला था, बाल-बाल बच गया।"

अध्यापकने कहा, "बेटी, जब कि तुम्हींने इस जीवका आविष्कार किया है तो इस गोटविहारीका भार भी तुम्हींको लेना होगा। इसके और सब-कुछ है, सिर्फ बुद्धि नहीं है। तुम पास रहोगी तो इसकी कमी इसे मालूम ही नहीं पड़ेगी। बेवकूफ पुरुषको नाकमें नकेल पहनाकर चलाते रहना बड़ा आसान काम है।"

नीलाने कहा, "क्यों जी, सर आइजक न्यूटन, रजिस्ट्री-आफिसमें नोटिस तो दे चुके,— अब वापस लेना चाहते हो क्या?"

छाती फुलाकर रेवतीने कहा, 'मर जानेपर भी नहीं।"

"तो ब्याह होगा ही अशुभ-लग्नमें?"

"हाँ, होगा ही, जरूर होगा।"

सोहिनीने कहा, "किन्तु लैबोरेटरीसे सौ हाथ दूर।"

अध्यापकने कहा, "बेटी नील, यह बेवकूफ जरूर है, पर असमर्थ हर्गिज नहीं। इसका नशा कट जाने दो, उसके बाद देखना, खुराकके लिए ज्यादा चिन्ता नहीं रहेगी।"

"सर आइजक, तो फिर तुम्हें कपड़े-लत्ते जरा भद्र-ढंगके बनवाने होंगे, नहीं-तो तुम्हारे सामने मुझे 'घूंघट-वाली' होना पड़ेगा!"

सहसा और-एक छाया आ पड़ी दीवारपर। बुआजी आ खड़ी हुईं। बोलीं, "रेवी, घर चल।"

रेवती चुपचाप उठकर बुआजीके पीछे-पीछे चल दिया, पीछे मुड़कर देखा भी नहीं एक बार।

मूल - आश्विन १९९७
हिन्दी - श्रावण २००८

---

# अकारादिक्रमिक सूची

[ भाग १ से १९ तक ]

## उपन्यास



## नाटक और प्रहसन



## कविता और काव्य

---



---